काया की कितनी धूम-धाम ? दो रोज़ चमक बुझ जाती है;
छाया पीती पीयूष, मृत्यु के ऊपर ध्वजा उड़ाती है।
लेने दे जग को उसे, ताल पर जो कलहंस मचलता है,
तेरा मराल जल के दर्पण में नीचे-नीचे चलता है।
कनकाभ धूल झर जायेगी, ये रंग कभी उड़ जायेंगे,
सौरभ है केवल सार, उसे तू सब के लिए जुगाता चल।

क्या अपनी उन से होड़, अमरता की जिन को पहचान नहीं,
छाया से परिचय नहीं, गन्ध के जग का जिन को ज्ञान नहीं?
जो चतुर चाँद का रस निचोड़ प्यालों में ढाला करते हैं,
भट्ठियाँ चढ़ाकर फूलों से जो इत्र निकाला करते हैं।
ये भी जायेंगे कभी, मगर, आधी मनुष्यतावालों पर,
जैसे मुसकाता आया है, वैसे अब भी मुसकाता चल।

सभ्यता-अंग पर क्षत कराल, यह अर्ध-मानवों का बल है,
हम रोकर भरते उसे, हमारी आँखों में गंगाजल है।
शूली पर चढ़ा मसीहा को वे फूले नहीं समाते हैं,
हम शव को जीवित करने को छायापुर में ले जाते हैं।
भींगी चाँदनियों में जीता, जो कठिन धूप में मरता है,
उजियाली से पीड़ित नर के मन में गोधूलि बसाता चल।

यह देख नयी लीला उन की, फिर उन ने बड़ा कमाल किया,
गाँधी के लोहू से सारे, भारत-सागर को लाल किया।
जी उठे राम, जी उठे कृष्ण, भारत की मिट्टी रोती है,
क्या हुआ कि प्यारे गाँधी की यह लाश न ज़िन्दा होती है?
तलवार मारती जिन्हें, बाँसुरी उन्हें नया जीवन देती,
जीवनी-शक्ति के अभिमानी! यह भी कमाल दिखलाता चल।

धरती के भाग हरे होंगे, भारती अमृत बरसायेगी,
दिन की कराल दाहकता पर चाँदनी सुशीतल छायेगी।
ज्वालामुखियों के कण्ठों में कलकण्ठी का आसन होगा,
जलदों से लदा गगन होगा, फूलों से भरा भुवन होगा।
बेजान, यन्त्र-विरचित, गूँगी, मूर्तियाँ एक दिन बोलेंगी,
मुँह खोल-खोल सब के भीतर शिल्पी! तू जीभ बिठाता चल।

## पुरूरवा की उक्ति

कौन है अंकुश, इसे मैं भी नहीं पहचानता हूँ।
पर, सरोवर के किनारे कण्ठ में जो जल रही है,
उस तृषा, उस वेदना को जानता हूँ।

आग है कोई, नहीं जो शान्त होती ;
और खुलकर खेलने से भी निरन्तर भागती है।

रूप का रसमय निमन्त्रण
या कि मेरे ही रुधिर की वह्नि
मुझ को शान्ति से जीने न देती।
हर घड़ी कहती, उठो,
इस चन्द्रमा को हाथ से धरकर निचोड़ो,
पान कर लो यह सुधा, मैं शान्त हूँगी,
अब नहीं आगे कभी उद्भ्रान्त हूँगी।

किन्तु, रस के पात्र पर ज्यों ही लगाता हूँ अधर को,
घूँट या दो घूँट पीते ही
न जाने, किस अतल से नाद यह आता,
"अभी तक भी न समझा ?
दृष्टि का जो पेय है, वह रक्त का भोजन नहीं है।
रूप की आराधना का मार्ग आलिंगन नहीं है।"

टूट गिरती हैं उमंगें,
बाहुओं का पाश हो जाता शिथिल है।

अप्रतिभ मैं फिर उसी दुर्गम जलधि में डूब जाता,
फिर वही उद्विग्न चिन्तन,
फिर वही पृच्छा चिरन्तन,
"रूप की आराधना का मार्ग
आलिंगन नहीं, तो और क्या है ?
स्नेह का सौन्दर्य को उपहार
रस-चुम्बन नहीं, तो और क्या है ?"

रक्त की उत्तप्त लहरों की परिधि के पार
कोई सत्य हो तो,
चाहता हूँ, भेद उस का जान लूँ।
पन्थ हो सौन्दर्य की आराधना का व्योम में यदि
शून्य की उस रेख को पहचान लूँ।

पर, जहाँ तक भी उड़ूँ, इस प्रश्न का उत्तर नहीं है।
मृत्ति महदाकाश में ठहरे कहाँ पर ? शून्य है सब।
और नीचे भी नहीं सन्तोष,
मिट्टी के हृदय से
दूर होता ही कभी अम्बर नहीं है।

इस व्यथा को झेलता
आकाश की निस्सीमता में
घूमता फिरता विकल, विभ्रान्त,
पर, कुछ भी न पाता।
प्रश्न जो कढ़ता,
गगन की शून्यता में गूँजकर सब ओर
मेरे ही श्रवण में लौट आता।

और इतने में मही का गान फिर देता सुनाई,
"हम वही जग हैं, जहाँ पर फूल खिलते हैं।
दूब है शय्या हमारे देवता की,
पुष्प के वे कुंज मन्दिर हैं,

जहाँ शीतल, हरित, एकान्त मण्डप में प्रकृति के
कण्टकित युवती-युवक स्वच्छन्द मिलते हैं।

"इन कपोलों की ललाई देखते हो ?
और अधरों की हँसी यह कुन्द-सी, जूही-कली-सी ?
गौर चम्पक-यष्टि-सी यह देह श्लथ पुष्पाभरण से,
स्वर्ण की प्रतिमा कला के स्वप्न-साँचे में ढली-सी ?

"यह तुम्हारी कल्पना है, प्यार कर लो।
रूपसी नारी प्रकृति का चित्र है सब से मनोहर।
ओ गगनचारी ! यहाँ मधुमास छाया है।
भूमि पर उतरो,
कमल, कर्पूर, कुंकुम से, कुटज से
इस अतुल सौन्दर्य का शृंगार कर लो।"

गीत आता है मही से—
या कि मेरे ही रुधिर का राग ?
यह उठता गगन में ?
बुलबुलों-सो फूटने लगतीं मधुर स्मृतियाँ हृदय में।
याद आता है मदिर उल्लास में फूला हुआ वन,
याद आते हैं तरंगित अंग के रोमांच, कम्पन;
स्वर्णवर्णा वल्लरी में फूल-से खिलते हुए मुख,
याद आता है निशा के ज्वार में उन्माद का सुख।
कामनाएँ प्राण को हिलकोरती हैं।
चुम्बनों के चिह्न जग पड़ते त्वचा में।

फिर किसी का स्पर्श पाने को तृषा चीत्कार करती।
मैं न रुक पाता कहीं,
फिर लौट आता हूँ पिपासित
शून्य से साकार सुषमा के भुवन में,
युद्ध से भागे हुए उस वेदना-विह्वल युवक-सा
जो कहीं रुकता नहीं,

बेचैन जा गिरता अकुण्ठित
तीर-सा सीधे प्रिया की गोद में।

चूमता हूँ दूब को, जल को, प्रसूनों, पल्लवों को,
वल्लरी को बाँह भर उर से लगाता हूँ;
बालकों-सा मैं तुम्हारे वक्ष में मुँह को छिपाकर
नींद की निस्तब्धता में डूब जाता हूँ।

नींद जल का स्रोत है, छाया सघन है,
नींद श्यामल मेघ है, शीतल पवन है।

किन्तु जगकर देखता हूँ,
कामनाएँ वर्तिका-सी बल रही हैं,
जिस तरह पहले पिपासा से विकल थीं,
प्यास से आकुल अभी भी जल रही हैं।

रात भर, मानो, उन्हें दीपक-सदृश जलना पड़ा हो,
नींद में, मानो, किसी मरुदेश में चलना पड़ा हो।

फिर क्षुधित कोई अतिथि आवाज़ देता,
फिर अधर-पुट खोजने लगते अधर को,
कामना छूकर त्वचा को फिर जगाती है।
रगने लगते सहस्रों साँप सोने के रुधिर में,
चेतना रस की लहर में डूब जाती है।

और तब सहसा
न जानें, ध्यान खो जाता कहाँ पर।
सत्य ही, रहता नहीं यह ज्ञान,
तुम कविता, कुसुम या कामिनी हो।
आरती की ज्योति को भुज में समेटे
मैं तुम्हारी ओर अपलक देखता एकान्त मन से
रूप के उद्गम अगम का भेद गुनता हूँ।

साँस में सौरभ, तुम्हारे वर्ण में गायन भरा है।
सींचता हूँ प्राण को इस गन्ध की भीनी लहर से,
और अंगों की विभा की वीचियों से एक होकर
मैं तुम्हारे रंग का संगीत सुनता हूँ।

और फिर यह सोचने लगता, कहाँ, किस लोक में हूँ।
कौन है यह वन सघन हरियालियों का,
झूमते फूलों, लचकती डालियों का ?
कौन है यह देश, जिस की स्वामिनी मुझ को निरन्तर
वारुणी की धार से नहला रही है ?
कौन है यह जग, समेटे अंक में ज्वालामुखी को
चाँदनी चुमकार कर बहला रही है ?

कौमुदी के इस सुनहरे जाल का बल तोलता हूँ,
एक पल उड्डीन होने के लिए पर खोलता हूँ।

पर, प्रभंजन मत्त है इस भाँति रस-आमोद में,
उड़ न सकता, लौट गिरता है कुसुम की गोद में।

टूटता तोड़े नहीं यह किसलयों का दाम,
फूलों की लड़ी जो बँध गयी, खुलती नहीं है।

कामनाओं के झकोरे रोकते हैं राह मेरी,
खींच लेती है तृषा पीछे पकड़कर बाँह मेरी।

सिन्धु-सा उद्दाम, अपरम्पार मेरा बल कहाँ है ?
गूँजता जिस शक्ति का सर्वत्र जयजयकार,
उस अटल संकल्प का सम्बल कहाँ है ?

यह शिला-सा वक्ष, ये चट्टान-सी मेरी भुजाएँ,
सूर्य के आलोक से दीपित, समुन्नत भाल,
मेरे प्राण का सागर अगम, उत्ताल, उच्छल है।

सामने टिकते नहीं वनराज, पर्वत डोलते हैं,
काँपता है कुण्डली मारे समय का व्याल,
मेरी बाँह में मारुत, गरुड़, गजराज का बल है।

मर्त्य मानव की विजय का तूर्य हूँ मैं,
उर्वशी ! अपने समय का सूर्य हूँ मैं।
अन्ध तम के भाल पर पावक जलाता हूँ,
बादलों के सीस पर स्यन्दन चलाता हूँ।

पर, न जानें, बात क्या है !
इन्द्र का आयुध पुरुष जो झेल सकता है,
सिंह से बाँहें मिलाकर खेल सकता है,
फूल के आगे वही असहाय हो जाता,
शक्ति के रहते हुए निरुपाय हो जाता।

विद्ध हो जाता सहज बंकिम नयन के बाण से,
जीत लेती रूपसी नारी उसे मुसकान से।

मैं तुम्हारे बाण का बींधा हुआ खग,
वक्ष पर धर सीस मरना चाहता हूँ।
मैं तुम्हारे हाथ का लीला-कमल हूँ,
प्राण के सर में उतरना चाहता हूँ।

कौन कहता है,
तुम्हें मैं छोड़कर आकाश में विचरण करूँगा ?

बाहुओं के इस वलय में गात्र ही बन्दी नहीं है।
वक्ष के इस तल्प पर सोती न केवल देह,
मेरे व्यग्र, व्याकुल प्राण भी विश्राम पाते हैं।

मर्त्य नर को देवता कहना मृषा है।
देवता शीतल, मनुज अंगार है।

देवताओं की नदी में ताप की लहरें न उठतीं,
किन्तु नर के रक्त में ज्वालामुखी हुंकारता है,
घूर्णियाँ चिनगारियों की नाचती हैं,
नाचते उड़कर दहन के खण्ड पत्तों-से हवा में,
मानवों का मन गले-पिघले अनल की धार है।

चाहिए देवत्व,
पर, इस आग को धर दूँ कहाँ पर ?
कामनाओं को विसर्जित व्योम में कर दूँ कहाँ पर ?
वह्नि का बेचैन यह रसकोष, बोलो, कौन लेगा ?
आग के बदले मुझे सन्तोष, बोलो, कौन देगा ?

फिर दिशाएँ मौन, फिर उत्तर नहीं है।

प्राण को चिर-संगिनी यह वह्नि,
इस को साथ लेकर
भूमि से आकाश तक चलते रहो।
मर्त्य नर का भाग्य !
जब तक प्रेम की धारा न मिलती,
आप अपनी आग में जलते रहो।

एक ही आशा, मरुस्थल की तपन में
ओ सजल कादम्बिनी ! सिर पर तुम्हारी छाँह है।
एक ही सुख है, उरस्थल से लगा हूँ,
ग्रीव के नीचे तुम्हारी बाँह है।

इन प्रफुल्लित प्राण-पुष्पों में मुझे शाश्वत शरण दो।
गन्ध के इस लोक से बाहर न जाना चाहता हूँ।
मैं तुम्हारे रक्त के कण में समाकर
प्रार्थना के गीत गाना चाहता हूँ।

## उर्वशी की उक्ति

पर, क्या बोलूँ ? क्या कहूँ ?
भ्रान्ति यह देह-भाव ।
मैं मनोदेश की वायु व्यग्र, व्याकुल, चंचल;
अवचेत प्राण की प्रभा, चेतना के जल में
मैं रूप-रंग-रस-गन्ध-पूर्ण साकार कमल ।

मैं नहीं सिन्धु की सुता;
तलातल-अतल-वितल-पाताल छोड़,
नीले समुद्र को फोड़ शुभ्र, झलमल फेनांशुक में प्रदीप्त
नाचती ऊर्मियों के सिर पर
मैं नहीं महातल से निकली ।

मैं नहीं गगन की लता
तारकों में पुलकित फूलती हुई,
मैं नहीं व्योमपुर की बाला,
विधु की तनया, चन्द्रिका-संग,
पूर्णिमा-सिन्धु की परमोज्ज्वल आभा-तरंग,
मैं नहीं किरण के तारों पर झूलती हुई भू पर उतरी ।

मैं नाम-गोत्र से रहित पुष्प,
अम्बर में उड़ती हुई मुक्त आनन्द-शिखा
इतिवृत्तिहीन,
सौन्दर्य-चेतना की तरंग ;
सुर-नर-किन्नर-गन्धर्व नहीं,

प्रिय ! मैं केवल अप्सरा
विश्वनर के अतृप्त इच्छा-सागर से समुद्भूत ।

कामना-तरंगों से अधीर
जब विश्वपुरुष का हृदय-सिन्धु
आलोडित, क्षुभित, मथित होकर,
अपनी समस्त बड़वाग्नि
कण्ठ में भरकर मुझे बुलाता है,
तब मैं अपूर्वयौवना
पुरुष के निभृत प्राणतल से उठकर
प्रसरित करती निर्वसन, शुभ्र, हेमाभ कान्ति
कल्पना-लोक से उतर भूमि पर आती हूँ,
विजयिनी विश्वनर को अपने उत्तुंग वक्ष
पर सुला अमित कल्पों के अश्रु सुखाती हूँ ।

जन-जन के मन की मधुर वह्नि, प्रत्येक हृदय की उजियाली,
नारी की मैं कल्पना चरम नर के मन में बसनेवाली ।

विषधर के फण पर अमृतवर्ति;
उद्धत, अदम्य, बर्बर बल पर
रूपांकुश, क्षीण मृणाल-तार ।
मेरे सम्मुख नत हो रहते गजराज मत्त;
केसरी, शरभ, शार्दूल भूल निज हिंस्र भाव
गृह-मृग-समान निर्विष, अहिंस्र बनकर जीते ।
मेरी भ्रू-स्मिति को देख चकित, विस्मित, विभोर
शूरमा निमिष खोले अवाक् रह जाते हैं;
श्लथ हो जाता स्वयमेव शिंजिनी का कसाव,
संत्रस्त करों से धनुष-बाण गिर जाते हैं ।

कामना-वह्नि की शिखा मुक्त मैं अनवरुद्ध,
मैं अप्रतिहत, मैं दुर्निवार;
मैं सदा घूमती फिरती हूँ

पवनान्दोलित वारिद-तरंग पर समासीन
नीहार-आवरण में अम्बर के आर-पार;
उड़ते मेघों को दौड़ बाहुओं में भरती,
स्वप्नों की प्रतिमाओं का आलिंगन करती।

विस्तीर्ण सिन्धु के बीच शून्य, एकान्त द्वीप,
यह मेरा उर।

देवालय में देवता नहीं, केवल मैं हूँ।
मेरी प्रतिमा को घेर उठ रही अगुरु-गन्ध,
बज रहा अर्चना में मेरी मेरा नूपुर।

मैं कला-चेतना का मधुमय, प्रच्छन्न स्रोत,
रेखाओं में अंकित कर अंगों के उभार,
भंगिमा, तरंगित वर्तुलता, वीचियाँ लहर,
तन की प्रकान्ति रंगों में लिये उतरती हूँ।

पाषाणों के अनगढ़ अंगों को काट-छाँट
मैं ही निविडस्तननता, मुष्टिमध्यमा,
मदिरलोचना, कामलुलिता नारी
प्रस्तरावरण कर भंग,
तोड़ तम को उन्मत्त उभरती हूँ।

भू-नभ का सब संगीत नाद मेरे निस्सीम प्रणय का है,
सारी कविता जयगान एक मेरी त्रयलोक-विजय का है।
प्रिय मुझे प्रखर कामना-कलित, सन्तप्त, व्यग्र, चंचल चुम्बन,
प्रिय मुझे रसोदधि में निमग्न उच्छल, हिल्लोल-निरत जीवन।

तारों की झिलमिल छाया में फूलों की नाव बहाती हूँ,
मैं नैश प्रभा, सब के भीतर निश की कल्पना जगाती हूँ।

मादन सुगन्ध पवमान-दलित सन्ध्या-तन से उठनेवाली
नभ से आलिंगित कुमुदवती चन्द्रिका-यामिनी मतवाली,

कबरी के फूलों का सुवास, आकुंचित अधरों का कम्पन,
परिरम्भ-वेदना से विभोर, कण्टकित अंग, मधुमत्त नयन;

दो प्राणों से उठनेवाली वे झंकृतियाँ गोपन, मधुमय,
जो अगरु-धूम-सी हो जातीं ऊपर उठ एक अपर में लय;

दो दीपों की सम्मिलित ज्योति, वह एक शिखा जब जगती है,
मन के अगाध रत्नाकर में यह देह डूबने लगती है।

दो हृदयों का वह मूक मिलन, तन शिथिल, स्रस्त अतिशय सुख से,
अलसित आँखें देखतीं, न कोई शब्द निकलता है मुख से।

कितनी पावन वह रस-समाधि! जब सेज स्वर्ग बन जाती है,
गोचर शरीर में विभा अगोचर सुख की झलक दिखाती है!

देवता एक है शयित कहीं इस मदिर शान्ति की छाया में,
आरोहण के सोपान लगे हैं त्वचा, रुधिर में, काया में।
परिरम्भ-पाश में बँधे हुए उस अम्बर तक उठ जाओ रे!
देवता प्रेम का सोया है, चुम्बन से उसे जगाओ रे!

चिन्तन की लहरों के समान सौन्दर्य-लहर में भी है बल;
सातों अम्बर तक उड़ता है रूपसी नारि का स्वर्णांचल।
जिस मधुर भूमिका में जन को दर्शन-तरंग पहुँचाती है,
उस दिव्य लोक तक हमें प्रेम की नाव सहज ले जाती है।

ओ शून्य पवन में मुझे देख चुम्बन अर्पित करनेवालो!
सम्पूर्ण निशा मेरी छवि का उन्निद्र ध्यान धरनेवालो!

मैं देश-काल से परे चिरन्तन नारी हूँ।
मैं आत्मतन्त्र यौवन की नित्य नवीन प्रभा,
रूपसी अमर मैं चिर-युवती सुकुमारी हूँ।
तुम त्रिभुवन में अथवा त्रिकाल में जहाँ कहीं भी हो,
अन्तर में धैर्य धरो।
सरिता, समुद्र, गिरि, वन मेरे व्यवधान नहीं।
मैं भूत, भविष्यत्, वर्तमान की कृत्रिम बाधा से विमुक्त;
मैं विश्वप्रिया।

तुम पन्थ जोहते रहो,
अचानक किसी रात मैं आऊँगी।
अधरों में अपने अधरों की मदिरा उँड़ेल,
मैं तुम्हें वक्ष से लगा
युगों की संचित तपन मिटाऊँगी।

## चेतना का शृंग

### उर्वशी

अतल, अनादि, अनन्त, पूर्ण, बृंहित, अपार अम्बर में
सीमा खीचें कहाँ ? निमिष, पल, दिवस, मास, संवत्सर
महाकाश में टँगे काल के लक्तक-से लगते हैं।
प्रिय ! उस पत्रक को संमेट लो, जिस में समय सनातन
क्षण, मुहूर्त, संवत् शताब्दि की बूँदों में अंकित है।
बहने दो निश्चेत शान्ति की इस अकूल धारा में,
देश-काल से परे, छूटकर अपने भी हाथों से।
किस समाधि का शिखर, चेतना जिस पर ठहर गयी है ?
उड़ता हुआ विशिख अम्बर में स्थिर-समान लगता है।

### पुरूरवा

रुको समय-सरिते ! पल ! अनुपल ! काल-शकल ! घटिकाओ !
इस प्रकार, आतुर उड़ान भर कहाँ तुम्हें जाना है ?
कहीं समापन नहीं ऊर्ध्व-गामी जीवन की गति का,
काल - पयोनिधि का त्रिकाल में कोई कूल नहीं है।
कहीं कुण्डली मार बैठ जाओ नक्षत्र - निलय में,
मत ले जाओ खींच निशा को आज सूर्य - वेदी पर।

रुको, पान करने दो शीतलता शतपत्र कमल की ;
एक सघन क्षण में समेटने दो विस्तार समय का,
एक पुष्प में भर त्रिकाल की सुरभि सूँघ लेने दो।

मिटा कौन? जो बीत गया, पीछे की ओर खड़ा है;
जनमा अब तक नहीं, अभी वह घन के अँधियाले में
बैठा है सामने छन्न, पर, सब कुछ देख रहा है।

जिस प्रकार, नगराज जानता व्यथा विन्ध्य के उर को,
और हिमालय की गाथा है विदित महासागर को,
वर्तमान, त्यों ही, अपने गृह में जो कुछ करता है,
भूत और भवितव्य, उभय उस रचना के साखी हैं।

सिन्धु, विन्ध्य, हिमवान् खड़े हैं दिगायाम में जैसे
एक साथ; त्यों काल - देवता के महान् प्रांगण में
भूत, भविष्यत्, वर्तमान, सब साथ - साथ ठहरे हैं
बातें करते हुए परस्पर गिरा - मुक्त भाषा में।

कहाँ देश, हम नहीं व्योम में जिस के गूँज रहे हैं?
कौन कल्प, हम नहीं तैरते हैं जिस के सागर में?
महाशून्य का उत्स हमारे मन का भी उद्गम है,
वहती है चेतना काल के आदि - मूल को छूकर।

### उर्वशी

हम त्रिलोकवासी, त्रिकालचर, एकाकार समय से,
भूत, भविष्यत्, वर्तमान, तीनों के एकार्णव में
तैर रहे सम्पृक्त सभी वीचियों, कणों, अणुओं से।
समा रहीं धड़कनें उरों की अप्रतिहत त्रिभुवन में,
काल-रन्ध्र भर रहा हमारी साँसों के सौरभ से।
अन्तर्नभ का यह प्रसार! यह परिधि - भंग प्राणों का!
सुख की इस अपार महिमा को कहाँ समेट धरें हम?

### पुरूरवा

महाशून्य के अन्तर - गृह में, उस अद्वैत - भवन में,
जहाँ पहुँच दिक्काल एक हैं, कोई भेद नहीं है।

इस निरभ्र नीलान्तरिक्ष की निर्जर मंजूषा में,
सर्ग - प्रलय के पुरावृत्त जिस में समग्र संचित हैं।

दूरागत इस सतत - संचरण - मय समीर के कर में,
कथा आदि की जिसे अन्त की श्रुति तक ले जाना है।

इस प्रदीप्त निश के अंचल में, जो आप्रलय निरन्तर,
इसी भाँति, सुनती जायेगी कूजन गूढ़ प्रणय का।

उस अदृश्य के पद पर, जिस की दयासिक्त, मृदु स्मिति में,
हम दोनों घूमते और क्रीड़ा - विहार करते हैं।

जिस की इच्छा का प्रसार भूतल, पाताल, गगन है,
दौड़ रहे नभ में अनन्त कन्दुक जिस की लीला के
अगणित सविता - सोम, अपरिमित ग्रह, उडु-मण्डल बनकर ;
नारी बन जो स्वयं पुरुष को उद्वेलित करता है
और बेधता पुरुष - कान्ति बन हृदय - पुष्प नारी का।

निधि में जल, वन में हरीतिमा जिस का घनावरण है,
रक्त - मांस - विग्रह भंगुर ये उसी विभा के पट हैं।

प्रणय - शृंग को निश्चेतनता में अधीर बाँहों के
आलिंगन में देह नहीं श्लथ, यही विभा बँधती है।
और चूमते हम अचेत हो जब असंज्ञ अधरों को,
वह चुम्बन अदृश्य के चरणों पर भी चढ़ जाता है।

देह मृत्ति, दैहिक प्रकाश की किरणें मृत्ति नहीं हैं,
अधर नष्ट होते, मिटती झंकार नहीं चुम्बन की ;
यह अरूप आभा - तरंग अर्पित उस के चरणों पर,
निराकार जो जाग रहा है सारे आकारों में।

उर्वशी

रोम - रोम में वृक्ष, तरंगित, फेनिल हरियाली पर
चढ़ी हुई आकाश - ओर मैं कहाँ उड़ी जाती हूँ?

पुरूरवा

देह डूबने चली अतल मन के अकूल सागर में,
किरणें फेंक अरूप रूप को ऊपर खींच रहा है।

उर्वशी

करते नहीं स्पर्श क्यों पगतल मृत्ति और प्रस्तर का?
सघन, उष्ण वह वायु कहाँ है? हम इस समय कहाँ हैं?

पुरूरवा

छूट गयी धरती नीचे, आभा की झंकारों पर
चढ़े हुए हम देह छोड़कर मन में पहुँच रहे हैं।

उर्वशी

फूलों का सम्पूर्ण भुवन सिर पर, इस तरह, उठाये
यह पर्वत का श्रृंग मुदित हम को क्यों हेर रहा है?

पुरूरवा

अयुत युगों से ये प्रसून यों ही खिलते आये हैं,
नित्य जोहते पन्थ हमारे इसी महान् मिलन का।

जब भी तन की परिधि पार कर मन के उच्च निलय में,
नर - नारी मिलते समाधि - सुख के निश्चेत शिखर पर,
तब प्रहर्ष की अति से यों ही प्रकृति काँप उठती है,
और फूल यों ही प्रसन्न होकर हँसने लगते हैं।

उर्वशी

जला जा रहा अर्थ सत्य का सपनों की ज्वाला में,
निराकार में आकारों की पृथ्वी डूब रही है।
यह कैसी माधुरी ? कौन स्वर लय में गूँज रहा है
त्वचा - जाल पर, रक्त - शिराओं में, अकूल अन्तर में ?
ये ऊर्मियाँ ! अशब्द नाद ! उफ़ री, बेबसी गिरा की !
दोगे कोई शब्द ? कहूँ क्या कहकर इस महिमा को ?

पुरूरवा

शब्द नहीं हैं; यह गूँगे का स्वाद, अगोचर सुख है;
प्रणय - प्रज्वलित उर में जितनी झंकृतियाँ उठती हैं,
कहकर भी उन को कह पाते कहाँ सिद्ध प्रेमी भी ?
भाषा रूपाश्रित, अरूप है यह तरंग प्राणों की।

उर्वशी

कौन पुरुष तुम ?

पुरूरवा

जो अनेक कल्पों के अँधियाले में
तुम्हें खोजता फिरा तैरकर बारम्बार मरण को,
जन्मों के अनेक कुंजों, वीथियों, प्रार्थनाओं में,
पर, तुम मिलीं एक दिन सहसा जिसे शुभ्र मेघों पर
एक पुष्प में अमित युगों के स्वप्नों की आभा-सी।

उर्वशी

और कौन मैं ?

ठीक-ठीक यह नहीं बता सकता हूँ।
इतना ही है ज्ञात, तुम्हारे आते ही अन्तर का
द्वार स्वयं खुल गया और प्राणों का निभृत निकेतन
अकस्मात्, भर गया स्वरित रंगों के कोलाहल से।
जब से तुम आयीं, पृथ्वी कुछ अधिक मुदित लगती है;
शैल समझते हैं, उन के प्राणों में जो धारा है,
बहती है पहले से वह कुछ अधिक रसवती होकर।
जब से तुम आयीं, धरती पर फूल अधिक खिलते हैं,
दौड़ रही कुछ नयी दीप्ति-सी शीतल हरियाली में।
सब हैं सुखी, एक नक्षत्रों को ऐसा लगता है,
जैसे कोई वस्तु हाथ से उन के निकल गयी हो।

## परशुराम के उपदेश

१

सिखलायेगा वह, ऋत एक ही अनल है,
ज़िन्दगी नहीं वह, जहाँ नहीं हलचल है।
जिन में दाहकता नहीं, न तो गर्जन है,
सुख की तरंग का जहाँ अन्ध वर्जन है,
जो सत्य राख में सने, रूक्ष, रूठे हैं,
छोड़ो उन को, वे सही नहीं, झूठे हैं।

२

वैराग्य छोड़ बाँहों की विभा सँभालो,
चट्टानों की छाती से दूध निकालो।
है रुकी जहाँ भी धार, शिलाएँ तोड़ो,
पीयूष चन्द्रमाओं को पकड़ निचोड़ो।
चढ़ तुंग शैल-शिखरों पर सोम पियो रे!
योगियों नहीं, विजयी के सदृश जियो रे!

३

जब कुपित काल धीरता त्याग जलता है,
चिनगी बन फूलों का पराग जलता है,
सौन्दर्य-बोध बन नयी आग जलता है,
ऊँचा उठकर कामार्त राग जलता है।
अम्बर पर अपनी विभा प्रबुद्ध करो रे!
गरजे कृशानु, तब कंचन शुद्ध करो रे!

४

जिस की बाँहें बलमयी, ललाट अरुण है,
भामिनी वही तरुणी, नर वही तरुण है।
है वही प्रेम जिस की तरंग उच्छल है,
वारुणी-धार में मिश्रित जहाँ गरल है।
उद्दाम प्रीति बलिदान - बीज बोती है;
तलवार प्रेम से और तेज़ होती है।

५

पी जिसे उमड़ता अनल, भुजा भरती है,
वह शक्ति सूर्य की किरणों में झरती है।
मरु के प्रदाह में छिपा हुआ जो रस है,
तूफ़ान - अन्धड़ों में जो अमृत-कलस है,
उस तपन-तत्त्व से हृदय-प्राण खींचो रे!
खींचो, भीतर आँधियाँ और खींचो रे!

६

छोड़ो मत अपनी आन, सीस कट जाये,
मत झुको अनय पर, भले व्योम फट जाये।
दो बार नहीं यमराज कण्ठ धरता है,
मरता है जो, एक ही वार मरता है।
तुम स्वयं मरण के मुख पर चरण धरो रे!
जीना हो तो मरने से नहीं डरो रे!

७

स्वातन्त्र्य जाति की लगन, व्यक्ति की धुन है,
बाहरी वस्तु यह नहीं, भीतरी गुण है।
नत हुए बिना जो अशनि-घात सहती है,
स्वाधीन जगत् में वही जाति रहती है।
वीरत्व छोड़ पर का मत चरण गहो रे!
जो पड़े आन, खुद ही सब आग सहो रे!

८

आँधियाँ नहीं जिस में उमंग भरती हैं,
छातियाँ जहाँ संगीनों से डरती हैं,
शोणित के बदले जहाँ अश्रु बहता है,
वह देश कभी स्वाधीन नहीं रहता है।
पकड़ो अयाल, अन्धड़ पर उछल चढ़ो रे!
किरिचों पर अपने तन का चाम मढ़ो रे!

९

हैं खड़े हिंस्र वृक-व्याघ्र, खड़ा पशुबल है,
ऊँची मनुष्यता का पथ नहीं सरल है।
ये हिंस्र साधु पर भी न तरस खाते हैं;
कण्ठी-माला के सहित चबा जाते हैं।
जो वीर काटकर इन्हें पार जायेगा,
उत्तुंग शृंग पर वही पहुँच पायेगा।

१०

जो पुरुष भूल शायक, कुठार को, असि को,
पूजता मात्र चिन्तन, विचार को, मसि को,
सत्य का नहीं बहुमान किया करता है,
केवल सपनों का ध्यान किया करता है,
बस में उस के यह लोक न रह जायेगा।
है हवा स्वप्न, कर में वह क्यों आयेगा?

११

उपशम को ही जो जाति धर्म कहती है,
शम, दम, विराग को श्रेष्ठ कर्म कहती है,
धृति को प्रहार, क्षान्ति को वर्म कहती है,
अक्रोध, विनय को विजय-मर्म कहती है,
अपमान कौन, वह जिस को नहीं सहेगी?
सब को असीस, सब का बन दास रहेगी।

१२

यह कठिन शाप सुकुमार धर्म-साधन का,
रण-विमुख, शान्त जीवन के आराधन का;
जातियाँ पावकों से वचकर चलती हैं,
निर्वीर्य कल्पनाएँ रचकर चलती हैं।
वृन्तों पर जलते सूर्य छोड़ देती हैं,
चुन-चुनकर केवल चाँद तोड़ लेती हैं।

१३

दो उन्हें राम, तो मात्र नाम वे लेंगी,
विक्रमी शरासन से न काम वे लेंगी;
नवनीत बना देतीं भट अवतारी को,
मोहन मुरलीधर पांचजन्य - धारी को।
पावक को बुझा तुषार बना देती हैं,
गाँधी को शीतल क्षार बना देती हैं।

१४

है सही, बना पहले पृथ्वी से जल था,
पर, बहुत पूर्व उस से बन चुका अनल था।
जब प्रथम-प्रथम हो उठा तत्त्व चंचल था,
प्रेरणा-स्रोत पर विनय नहीं थी, बल था।
है अनल ब्रह्म, पावक-तरंग जीवन है,
अब समझा, क्यों ज्वाला अभंग जीवन है ?

१५

स्वर में पावक यदि नहीं, वृथा वन्दन है,
वीरता नहीं, तो सभी विनय क्रन्दन है।
सिर पर जिस के असिघात, रक्त-चन्दन है,
भ्रामरी उसी का करती अभिनन्दन है।
दानवी रक्त से सभी पाप धुलते हैं,
ऊँची मनुष्यता के पथ भी खुलते हैं।

१६

हैं दुखी मेष, क्यों लहू शेर चखते हैं,
नाहक़ इतने क्यों दाँत तेज़ रखते हैं।
पर, शेर द्रवित हो दशन तोड़ क्यों लेंगे ?
मेषों के हित व्याघ्रता छोड़ क्यों देंगे ?
एक ही पन्थ, तुम भी आघात हनो रे !
मेषत्व छोड़ मेषो ! तुम व्याघ्र बनो रे !

१७

जो अड़े, शेर उस नर से डर जाता है,
है विदित, व्याघ्र को व्याघ्र नहीं खाता है।
सच पूछो तो अब भी सच यही वचन है,
सभ्यता क्षीण, बलवान् हिंस्र कानन है।
एक ही पन्थ अब भी जग में जीने का,
अभ्यास करो छागियो ! रक्त पीने का।

१८

जब शान्तिवादियों ने कपोत छोड़े थे,
किस ने आशा से नहीं हाथ जोड़े थे ?
पर, हाय, धर्म यह भी धोखा है, छल है;
उजले कबूतरों में भी छिपा अनल है।
पंजों में इन के धार धरी होती है।
कइयों में तो बारूद भरी होती है।

१९

हैं जिन्हें दाँत, उन से अदन्त कहते हैं,
यानी शूरों को देख सन्त कहते हैं,
'तुम तुड़ा दाँत क्यों पुण्य नहीं पाते हो ?'
यानी तुम भी क्यों भेड़ न बन जाते हो ?
पर कौन शेर भेड़ों की बात सुनेगा,
ज़िन्दगी छोड़ मरने की राह चुनेगा ?

२०

वे देश शान्ति के सब से शत्रु प्रवल हैं,
जो बहुत बड़े होने पर भी दुर्बल हैं,
हैं जिन के उदर विशाल, बाँह छोटी है,
भोथरे दाँत, पर, जीभ बहुत मोटी है।
औरों के पाले जो अलज्ज पलते हैं,
अथवा शेरों पर लदे हुए चलते हैं।

२१

सिंहों पर अपना अतुल भार मत डालो,
हाथियो ! स्वयं अपना तुम बोझ सँभालो।
यदि लदे फिरे, यों ही, तो पछताओगे,
शव मात्र आप अपना तुम रह जाओगे।
यह नहीं मात्र अपकीर्ति, अनय की अति है।
जानें, कैसे सहती यह दृश्य प्रकृति है ?

२२

उद्देश्य जन्म का नहीं कीर्ति या धन है,
सुख नहीं, धर्म भी नहीं, न तो दर्शन है;
विज्ञान, ज्ञान-बल नहीं, न तो चिन्तन है,
जीवन का अन्तिम ध्येय स्वयं जीवन है।
सब से स्वतन्त्र यह रस जो अनघ पियेगा,
पूरा जीवन केवल वह वीर जियेगा।

## आपद्धर्म

अरे उर्वशीकार !
कविता की गरदन पर धरकर पाँव खड़ा हो।
हमें चाहिए गर्म गीत उन्माद, प्रलय का,
अपनी ऊँचाई से तू कुछ और बड़ा हो।

कच्चा पानी ठीक नहीं,
ज्वर-ग्रसित देश है !
उबला हुआ समुष्ण सलिल है पथ्य,
वही परिशोधित जल दे।
जाड़े की है रात, गीत की गरमाहट दे,
तप्त अनल दे।

रोज़ पत्र आते हैं, जलते गान लिखूँ मैं,
जितना हूँ, उस से कुछ अधिक जवान दिखूँ मैं।

और, सत्य ही, मैं भी युग के स्वरावेग से चूर,
दूर उर्वशी - लोक से,
गयी जवानी की बुझती भट्ठी फिर सुलगाता हूँ।
जितनी ही फैलती देश में भीति युद्ध की,
मैं उतना ही कण्ठ फाड़, कुछ और ज़ोर से,
चिल्लाता, चीखता, युद्ध के अन्ध गीत गाता हूँ।

किन्तु, हृदय से जब भी कोई आग उमड़कर
चट्टानों की वज्र-मधुर रागिनी
कण्ठ - स्वर में भरने आती है,
ताप और आलोक, जहाँ दोनों बसते आये थे,

वहाँ दहकते अंगारे केवल धरने आती है;
तभी प्राण के किसी निभृत कोने से
कहता है कोई, माना, विस्फोट नहीं यह व्यर्थ है,
किन्तु, बुलाने को जिस को तू गरज रहा है,
उसे पास लाने में केवल गर्जन नहीं समर्थ है।

रोष, घोष, स्वर नहीं, मौन शूरता मनुज का धन है।
और शूरता नहीं मात्र अंगार,
शूरता नहीं मात्र रण में प्रकोप से धुँधुआती तलवार;
शूरता स्वस्थ जाति का चिर-अनिद्र, जाग्रत् स्वभाव,
शूरत्व मृत्यु के वरने का निर्भीक भाव;
शूरत्व त्याग; शूरता वुद्धि की प्रखर आग;
शूरत्व मनुज का द्विधा-मुक्त चिन्तन है।

विजय-केतु गाड़ते वीर जिस गगनजयी चोटी पर,
पहले वह मन की उमंग के बीच चढ़ी जाती है।
विद्युत् बन छूटती समर में जो कृपाण लोहे की,
भट्ठी में पीछे, विचार में प्रथम गढ़ी जाती है।

आँख खोलकर देख, बड़ी से बड़ी सिद्धि का
कारण केवल एक अंश तलवार है;
तीन अंश उस का निमित्त संकल्प-शुद्धि है,
आशा है, साहस है, शुद्ध विचार है।

सोच, कहाँ है उस दुरन्त,
पापिनी वुद्धि का मूल, तुझे जो
बार-बार आकर अपनी छलना से छल जाती है।
बार-बार तू उदय-शृंग पर चढ़ क्यों गिर जाता है?
बार-बार कर में आकर क्यों सिद्धि निकल जाती है?

ओ विराग को सकल सुकृत का मर्म समझनेवाले!
आत्मघात को उच्च धर्म के हित अर्पित बलिदान,

शत्रु के रक्त-पान को
मानवता का पतन, कलुष का कर्म समझनेवाले !

ओ निरग्नि ! ओ शान्त ! प्रश्न तेरा गम्भीर, गहन है।
रोष, घोष, हुंकार, गर्जनों से उद्धार न होगा।
भुजा नहीं बलहीन,
रक्त की आभा नहीं मलीन,
अरे, ओ नर पवित्र ! प्राचीन !
दीन, लेकिन, तेरा चिन्तन है।

विजय चाहता है, सचमुच,
तू अगर विषैले नाग पर,
तो कहता हूँ, सुन,
दिल में जो आग लगी है,
उसे बुद्धि में घोल,
उठाकर ले जा उसे दिमाग़ पर।

तुझ से जो माँगते उबलते गीत अनल के,
पूछ कि वे कूटस्थ आग लेकर क्या भला करेंगे ?
क्या प्रमाण है, यह सूखी बारूद नहीं सीलेगी ?
घर में बिखरी हुई बर्फ़ वे कहाँ समेट धरेंगे ?

अच्छा है, वे लड़ें नहीं, जिन के जीवन में
विचिकित्सा जीवित है धर्म-अधर्म की।
अच्छा है, वे अड़ें आन पर नहीं,
न खेलें कभी जान पर,
चबा रही है जिन्हें युगों से
दुबिधा कर्म-अकर्म की।

क्योंकि युद्ध में जीत कभी भी उसे नहीं मिलती है,
प्रज्ञा जिस की विकल,
द्विधा-कुण्ठित कृपाण की धार है,

परम धर्म पर टिकने की सामर्थ्य नहीं है,
और न आपद्धर्म जिसे स्वीकार है।

तुझ से जो माँगते उबलते गीत अनल के,
पूछ, धर्म की वे किंचित् सीमा स्वीकार करेंगे ?
मानवीय मूल्यों की जब कुछ आहुतियाँ पड़ती हों,
रोयेंगे तो नहीं ? पाप से तो वे नहीं डरेंगे ?

अगर कहे तू, युद्ध पुष्प, बमबाज़ी फुलझड़ियाँ हैं,
ये रोने की नहीं, मस्त, ख़ुश होने की घड़ियाँ हैं ;
दाँतों से तरजनी दबा वे चुप तो नहीं रहेंगे ?
तुझ को वे दानव या दीवाना तो नहीं कहेंगे ?
तब भी श्येन-धर्म ही सच है, ग़लत युद्ध में पिक़ है,
पूर्ण चेतना ग़लत, आज पागलपन स्वाभाविक है।

जूझ वीरता से, प्रचण्डता से, बलिष्ठ तन, मन से ;
आँख मूँदकर जूझ अन्ध निर्दयता, पागलपन से।

समर पाप साकार, समर क्रीड़ा है पागलपन की,
सभी द्विधाएँ व्यर्थ समर में साध्य और साधन की।

एक वस्तु है ग्राह्य युद्ध में,
और सभी कुछ देय है ;
पुण्य हो कि हो पाप,
जीत केवल दोनों का ध्येय है।

सच है, छल की विजय, अन्त तक,
विजय नहीं, अभिशाप है।
किन्तु, भूल मत, और पाप जितने घातक हों,
समर हारने से बढ़कर घातक न दूसरा पाप है।

# पुरानी और नयी कविताएँ

"नो, हिज़ फ़र्स्ट वर्क वाज़ द बेस्ट।"
—एज़रा पौण्ड

दोस्त मेरी पुरानी ही कविताएँ पसन्द करते हैं ;
दोस्त, और खास कर, औरतें ।

पुरानी कविताओं में रस है, उमंग है ;
जीवन की राह वहाँ सीधी, बे-कटीली हैं ;
सरिताएँ जितनी हैं, फूलों की छाँह में हैं ;
सागर में नीलिमा है, चंचल तरंग है ।

पुरुष बड़े ही पुरज़ोर हैं;
या तो बड़े कोमल हैं, अथवा कठोर हैं ।
क्रोध में कभी जो नर-नाहर ये बोलते हैं ;
भूमि काँपती है, कोल-कमठ कलमल होते,
दिग्गज दहाड़ते, समस्त शैल डोलते हैं ।

नारियाँ बड़ी ही अनमोल हैं ;
नख-सिख तक नपी - तुली,
ठीक-ठीक साँचे में ढली हुई ;
चन्दन, कदम्ब और कदली की छाया में

दूध और घी पर पली हुई ।
भंगिमा स्वरूप को सँवारती है ;
वृत्त की गोलाई, जो भी देखे, उसे मारती है ।

तेज़ी है अनोखी काम-वाण में।
घाव जो लगेंगे कभी प्राण में,
रेखा में कहूँ तो 'राय जामिनी' की तूलिका की
चित्रकारी के वे प्रतिमान होंगे।
छन्द में कहूँ तो रोला-छप्पय के समान होंगे।

चर्म को न छीलता, न छाँटता है।
काम का पुराना बाण
गोदता नहीं है प्राण,
दोहों के समान नपे-तुले व्रण काटता है।

किन्तु, नयी कविता ? गणेशजी का नाम लो।
बुद्धि और कल्पना के चौक पै खड़ी हुई
कहती है, बुद्धि ही कशा है, इसे तेज़ रखो,
कल्पना बढ़े जो तो लगाम ज़रा थाम लो।

कविता न गर्जन, न सूक्ति है।
वीर का न घोष, न तो वाणी खर चिन्तकों की,
चौंके हुए आदमी की उक्ति है।

कविता न पूर्ति है, न माँग है।
सीढ़ियाँ नहीं हैं कि हरेक पाँव सीधा पड़े,
'लॉजिक' नहीं है, य' छलांग है।

अर्थ नहीं, काव्य शब्द-योग है।
वासना का कीर्तन नहीं है, खुद वासना है,
रागों का य' काग़ज़ी बखान नहीं, भोग है।

तन्तुओं के जाल शब्द को जो कहीं बाँधते हों,
सारे बन्धनों के तार तोड़ दो;
अर्थ से बचो कि अर्थ बेड़ी है परम्परा की,

अर्थ को दबाने से ही शब्द बड़ा होता है।
निश्चित-अनिश्चित का संगम जहाँ है सूक्ष्म,
कविता का सद्म निरालम्ब खड़ा होता है।

और वे तरंगमयी नारियाँ ?
पुष्ट देहवाली सुकुमारियाँ ?
सोची गयीं इतनी कि सोच में समा गयीं।
स्थूल से निकल सूक्ष्म कल्पना में छा गयीं।
नारी अब स्वप्न है, विचार है।
बाहु-पाश में जो कभी दामिनी-सी नाचती थी,
'साइक' में करती विहार है।

नारी शक्ति, नारी धूप-छाँव है।
जानना हो विश्व को तो नारियों के प्राण पढ़ो,
भागना हो विश्व से तो नारी तेज़ नाव है।

और नर भी न नर ठेठ है।
शंकित, सजग, स्याद्वादी, अनेकान्तवादी,
कोई 'फ़ास्ट' कोई 'हेमलेट' है।

आख़िर, मनुष्य और क्या करे ?

जितना ही ज़्यादा हम जानते हैं,
लगता है, आप अपने को उतना ही कम,
उतना ही कम पहचानते हैं।

जितनी ही झाँकी बुद्धि लाती दूर, पार की,
उतने ही ज़ोर से गुफाएँ बन्द गूँजती हैं,
चीख़ती है कुंजी अनजाने, बन्द द्वार की।

केवल कवित्व की समर्थ है।
सीढ़ियाँ नहीं हैं जहाँ, सारा तर्क व्यर्थ है।

तब भी समस्या बड़ी गूढ़ है।
हम दोनों में से, राम जानें, कौन मूढ़ है।

भूले भी न मेरी विपदाएँ थाहते हैं दोस्त,
केवल पुरानी कविताएँ चाहते हैं दोस्त,
दोस्त और, खासकर, औरतें।

## बादलों की फटन

बादलों के बीच छोटी-सी फटन है,
ज्यों, गुलाबी रंग का परदा कहीं से फट गया हो।
इस फटन के बीच से होकर अगर मैं कूद जाऊँ,
कौन गिरने से उधर मुझ को सँभालेगा?

मूढ़! ये पत्थर नहीं, हैं फूल पानी के, धुओं के,
उस तरफ़ का फ़र्श भी हलका, मुलायम है;
कूदना हो तो अभी ही कूद जा ऊपर घटा में,
अन्यथा, क्षण में, फटन यह बन्द होती है।

## आज शाम को

आज शाम को फिर तुम आये उतर कहीं से मन में
बहुत देर कर आनेवाले मनमौजी पाहुन-से।
लगा, प्राप्त कर तुम्हें गया भर सूनापन कमरे का,
गमक उठा एकान्त सुवासित कबरी के फूलों से।

लेकिन, सब को कौन खबर दे आया शुभागमन की
फुनगी उठा लता वातायन पर से झाँक रही है,
बारम्बार पवन आता है परदे हटा-हटाकर।
और सितारे अन्तरिक्ष की चौखट लाँघ रहे हैं,
मानो, नभ से उतर यहाँ वे भी आनेवाले हों।

## धन्यवाद, मैं, सचमुच, नहीं मरूँगा

प्रथम-प्रथम तुम से जब आँखें चार हुईं,
दहल उठा था मैं अपनी दीनता देखकर।

तुम सुवर्ण साकार,
ताम्र का मैं सिक्का खोटा-सा ;
मैं करील श्रीहीन,
दीपती - सी तुम लता विभा की,
तुम गिरि की निर्झरी,
गाँव का मैं सोता छोटा - सा।

कुसुम - कलेवर में प्रकाश का मन देखा,
कहूँ, चमेली को करते चिन्तन देखा।
और सोचने लगा, आरती अब की कहाँ सजाऊँ मैं ?
मन की किस ऊँची तरंग पर इस छवि को ले जाऊँ मैं ?

तुलसी - कानन दूर, निकट पाटल का वन है।
निकट भूमि की गन्ध, दूर निर्मेघ गगन है।
हाय, सूक्ष्म होने पर भी कितना दुर्बल चिन्तन है।

द्विधामूढ़ मेरा मन मुझ को मार गया।
स्वयं आप अपने से ही मैं हार गया।

जो भी करो उपाय, नहीं रुकता है ज्वार रुधिर का।
फूलों की माधुरी वुद्धि को व्याकुल कर देती है।

रोको चाहे लाख, किन्तु वारुणी हृदय की
अपनी लाल तरंग उठा आँखों में भर देती है।

सब समेटकर, तब भी, मैं चुपचाप रहा,
भीतर ही सहता भीतर का ताप रहा।
जैसे अगणित लोग जगत् में मौन रहा करते हैं,
छिपे-छिपे प्राणों की सारी आग सहा करते हैं ;

तब सहसा तुम बोल उठीं ( है याद ? ) एक दिन–
"नहीं, अशिव मरघट की मैं चिनगारी नहीं चुनूंगी,
जितने भी हैं गीत तुम्हारे, सब मुझ को भाते हैं ;
किन्तु मरण के गान, हाय, मैं कवि से नहीं सुनूँगी।"

स्वर मेरा काँपने लगा आनन्द से।
खिलने-सा कुछ लगा रुधिर में; और कण्ठ से।
छन्द फूटने लगे, खुशी में भर, पागल बेछन्द-से।

कितनी अच्छी बात ! अभी जीवित है स्रोत सुधा का ;
कमी नहीं अब भी करुणा की वायु की,
कवि ! समाज अब भी तुझ को अपना बेटा कहता है।
मातृजाति को अब भी है चिन्ता तेरी परमायु की।

अमृत - मन्त्र ; आभास हुआ, मानो, मस्तक पर
अंचल की छाया देकर जीवनदायिनी खड़ी हो।
लगा रही हो स्वयं जिन्दगी, मानो, मुझे हृदय से,
मानो, मुझ पर अनायास हरियाली बरस पड़ी हो।

देवि ! अमृत से तुम ने मुझ को सींच दिया।
अनायास ही तुम ने मेरी बाँह पकड़कर
सचमुच ही, कुछ दूर मरण से खींच लिया।

मातृजाति का यही मूक वरदान; नयन से—
जानें, वे क्या अमृत पिला देती हैं।
दृष्टि मात्र से भर देतीं झंकार रुधिर में,
मरती हुई शिखा को देकर स्नेह जिला देती हैं।

धन्यवाद! मैं, सचमुच, नहीं मरूँगा।
जब तक मेरे लिए कहीं भी करुणा का लवलेश है,
जब तक मेरे लिए सुधा का बिन्दु कहीं भी शेष है,
मरण-कोट पर चढ़ जीवन की ध्वजा उड़ाकर
मैं मृत्युंजय कवि प्रकाश की जय का गान करूँगा।

## समाधान

दिनकर केवल प्रश्न उठाता है।
समाधान की बात न कोई पास,
मूढ़ समस्याओं का केवल दास।
न तो समझता शास्त्र, न तो क़ानून;
सिर पर चन्दन नहीं, न तो दाढ़ी चेहरे पर,
न तो गले में 'टाइ', न तो नीचे कोई पतलून।
दिनकर केवल प्रश्न उठाता है।
वृथा चौंकते हो,
इस को क्या आता-जाता है?

उत्तर के गाहको! निराशा से घबराकर
मरो नहीं, चिन्तनाशील यह देश
नाप में बहुत बड़ा है।
देखो जहाँ, वहीं—
दफ़्तर, कॉलेज-कक्ष में,
सभा-मंच पर या विद्या के चबूतरे पर—
समाधान देनेवाला निश्चिन्त खड़ा है।

क्या कहते हो,
प्रश्न गूढ़ हों तो चिन्ता में,
यह मनुष्य भी चार मिनट तक मौन रहेगा?
राम कहो,
ऐसा-वैसा यह नहीं,
बड़ा पक्का पण्डित है।
इस में जाकर शमित हो गया
सारा बुद्धि-विवाद है;

बड़े-बड़े ग्रन्थों में जो कुछ बात लिखी है,
　　इस पण्डित को सभी ज़बानी याद है।

एक मिनट भी नहीं वीर यह मौन रहेगा।
जैसे ही पूछोगे, वह बेधड़क कहेगा

"हिंसा ? हिंसा कौन बड़ा भारी सवाल है ?
विनय मित्र, मानवता का अभिमान काल है।
हम में जो है क्रोध,
　　वही सारे जग का अभिशाप है।
गाँधी जो कह गये
　　कि मरना पुण्य, मारना पाप है।

"और काम का समाधान ?
　　　　अत्यन्त सरल है।
पूजा भर है अमृत,
　　　　स्पर्श-भावना गरल है।
ब्याह करो, लेकिन, रक्खो,
　　　　साबित तब भी ईमान को।
गाँधी जी कह गये,
　　जन्म लेने दो मत सन्तान को।"

## राम, तुम्हारा नाम

राम, तुम्हारा नाम कण्ठ में रहे,
हृदय, जो कुछ भेजो, वह सहे,
दुःख से त्राण नहीं माँगूँ।

माँगूँ केवल शक्ति दुःख सहने की,
दुर्दिन को भी मान तुम्हारी दया
अकातर ध्यानमग्न रहने की।

देख तुम्हारे मृत्यु-दूत को डरूँ नहीं,
न्योछावर होने में दुबिधा करूँ नहीं।

तुम चाहो, दूँ वही,
कृपण हो प्राण नहीं माँगूँ।

## देवता और प्रेत

कवि के मन में देवता और प्रेत,
दोनों बसते हैं।
प्रेत जब क़लम में घुसकर
कविता लिखता है,
देवता हँसते हैं।

देवता की राह हिंसा नहीं,
अहिंसा की राह है।
वे इन्द्रियों से लड़ते नहीं,
पुचकारकर उन्हें पास बुलाते हैं।
देवता के पास
पीपल की छाया होती है।
वे छाँह में इन्द्रियों को
प्रेम से सुलाते हैं।

लेकिन प्रेत कहता है,
जीवन से युद्ध करो,
मारो, मारो, इन्द्रियों को मारो
और अपने को शुद्ध करो।

आँख, कान, नासिका और त्वचा
क्या, हम ने इसी लिए पायी थी?
इन्द्रियाँ क्या केवल
मार खाने को आयी थीं?

देवता अच्छे हैं
कि कीचड़ में ईंट नहीं फेंकते हैं ;
न पंचधुनी जलाकर
अपनी इन्द्रियों को सेंकते हैं।

## जूठा पत्ता

रामकृष्ण और रमण
रोग की यातना दोनों ने सही थी।
मगर अपने अन्तिम दिनों में
महर्षि ने एक बात कही थी।

जीवन भोज है,
शरीर केले का पत्ता है।

इस पत्ते पर आदमी
भोजन तो बड़े प्रेम से करता है।
लेकिन खाना ख़त्म होते ही
वह उसे फेंक देता है।

जूठा पत्ता भी कभी कोई
सँभालकर धरता है?

## नीरवता

रात ने चुप्पी साध ली है।
सपने शान्ति में समा गये हैं।
अन्तःकपाट आप से आप
खुलने लगा है।
देवता शायद दरवाज़े पर आ गये हैं।

## रक्षा करो देवता !

रक्षा करो ! रक्षा करो !
देवता ! हमारा क्या गुनाह है ?
तीन ककारों में पड़ी दुनिया तबाह है।

संसार तुम ने बहुत सोच-समझ कर रचा है।
मगर, एक-एक से पूछ कर देख लो,
कामिनी, कंचन और कीर्ति से कौन बचा है।

मुनियों ने मेनका को गोद में बिठाया।
राजाओं ने कंगालों का कोष चुराया।

और कीर्ति ?
यह चश्मा तो सर्वत्र उत्पलता है।
शहीद शहीद की जड़ खोदते हैं
और एक साधु दूसरे साधु से जलता है।

सच है कि कामिनी काल पाकर छूट जाती है।

लेकिन कंचन और कीर्ति ?
रक्षा करो, रक्षा करो देवता !
जब तक जीवित हैं,
कुछ न कुछ खाना ही पड़ेगा।
जितने अच्छे हैं,
उस से ज़्यादा बताना ही पड़ेगा।

## नेमत

कविता भक्ति की लिखूँ
या शृंगार की,
सविता एक ही है,
जो शब्दों में जलता है।

अक्षर चाहे जो भी उगें,
क़लम के भीतर
भगवान् मौजूद रहते हैं।

दूसरों से मुझे जो कुछ कहना है,
वह बात प्रभु पहले
मुझ से कहते हैं।

करुण काव्य लिखते समय
कवि पीछे रोता है,
भगवान् पहले रोते हैं।

क्रोध की कविता
भगवान् का भौं चढ़ाना है।

और प्रशंसा नर की करो
या नारी की,
भगवान् नाराज़ नहीं,
खुश होते हैं।

कविता सब से बड़ा तो नहीं,
फिर भी अच्छा वरदान है।

मगर मालिक की अजब शान है।
जिसे भी यह वरदान मिलता है,
उसे जीवन भर पहाड़ ढोना पड़ता है।
एक नेमत के बदले
अनेक नेमतों से हाथ धोना पड़ता है।

# कविता और विज्ञान

हम रोमाण्टिक थे;
हवा में महल बनाया करते थे।
चाँद के पास हम ने एक नीड़ बसाया था,
मन बहलाने को हम उस में आया-जाया करते थे।

लेकिन तुम हम से ज़्यादा होशियार होना,
कविता पढ़ने में समय मत खोना।
पढ़ना ही हो, तो बजट के आँकड़े पढ़ो।
वे ज़्यादा सच्चे और ठोस होते हैं।

अगर तुम यह समझते हो
कि तुम केवल शरीर नहीं,
आत्मा भी हो,
तो यह अनुभूति तुम्हें,
तकलीफ़ में डालेगी।
जो सभ्यता अदृश्य को नहीं मानती,
वह आत्मा को कैसे पालेगी ?

विज्ञान की छड़ी जहाँ तक पहुँची है,
बुद्धि सत्य को वहीं तक मानती है।
मशीनों को लाख समझाओ,
वे आत्मा को नहीं पहचानती हैं।

सांख्यिकी बढ़ती पर है,
दर्शन की शिखा मन्द हुई जाती है।
हवा में बीज बोनेवाले हँसी के पात्र हैं,
कवि मौर रहस्यवादी होने की राह
बन्द हुई जाती है।

## परम्परा

परम्परा को अन्धी लाठी से मत पीटो ।
उस में बहुत कुछ है
जो जीवित है,
जीवन-दायक है,
जैसे भी हो,
ध्वंस से बचा रखने के लायक़ है ।

पानी का छिछला होकर
समतल में दौड़ना,
यह क्रान्ति का नाम है ।

लेकिन घाट बाँधकर
पानी को गहरा बनाना,
यह परम्परा का काम है ।

परम्परा और क्रान्ति में
संघर्ष चलने दो ।
आग लगी है, तो
सूखी टहनियों को जलने दो ।
मगर जो टहनियाँ
आज भी कच्ची और हरी हैं,
उन पर तो तरस खाओ ।
मेरी एक बात तुम मान जाओ ।

परम्परा जब लुप्त होती है,
लोगों की आस्था के आधार
टूट जाते हैं।

उखड़े हुए पेड़ों के समान
वे अपनी जड़ों से छूट जाते हैं।
परम्परा जब लुप्त होती है,
लोगों को नींद नहीं आती,

न नशा किये बिना
चैन या कल पड़ती है।
परम्परा जब लुप्त होती है,
सभ्यता अकेलेपन के
दर्द से मरती है।

क़लमें लगाना जानते हो,
तो ज़रूर लगाओ,
मगर ऐसे कि फलों में
अपनी मिट्टी का स्वाद रहे।

और यह बात याद रहे
कि परम्परा चीनी नहीं, मधु है।

वह न तो हिन्दू है, न मुस्लिम है,
न द्रविड़ है, न आर्य है,
न परम्परा का हर प्रहरी
पुरी का शंकराचार्य है।

## उपदेशक

मुजरिम होकर
मुजरिमों को सुधारने का काम,
यह भी एक स्वांग है
और यह स्वांग हम सभी लोग
भरते हैं।

जिन मज़ों से हम दूसरों को
रोकना चाहते हैं।
उन से खुद परहेज़ नहीं करते हैं।

वैतरणी के छींटे किस पर नहीं पड़े हैं ?
किस के दामन पर
फूलों के रस का दाग़ नहीं है ?

सपने की देह को नंगी उँगली से
छूने का लोभ किस में नहीं जगा है ?
कौन इतना जर्जर है
कि उस में जवानी की आग नहीं है ?

तो उपदेशको,
आओ, हम ईमानदार बनें
और मानवता को डरायें नहीं,
बल्कि यह कहें :
कि जिस सरोवर का जल पीकर
तुम पछताते हो,

उस तालाब का पानी
हम ने भी पिया है।
और जैसे तुम हँस-हँसकर रोते
और रो-रोकर हँसते हो,
इसी तरह हँसी और रुदन से
भरा जीवन हम ने भी जिया है।
ग़नीमत है कि हर पापी का भविष्य है,
जैसे हर सन्त का अतीत होता है।
आदमी घबराकर व्यर्थ रोता है।

यह बात दूसरी है
कि कोई समृद्धि में है,
कोई अभाव में है।
मगर जहाँ तक मन का सवाल है,
हम सब एक ही नाव में हैं।

सदियों से हम ने तुम्हें धोखा दिया है,
मगर अब हम तुम्हें और नहीं भरमायेंगे।
जहाँ तक पहुँचकर हम रुक गये हैं,
उस से आगे का रास्ता तुम्हें नहीं बतायेंगे।

# एकोऽहम्

मैं दानव से छोटा नहीं,
न वामन से बड़ा हूँ।
सभी मनुष्य एक ही मनुष्य हैं।
सब के साथ मैं आलिंगन में खड़ा हूँ।

वह जो हारकर बैठ गया,
उस के भीतर मेरी ही हार है।
वह जो जीतकर आ रहा है,
उस की जय में मेरी ही जयजयकार है।

मैं ही दाना डालनेवाला बुड्ढा रईस हूँ,
मैं ही वह पक्षी हूँ, जो दाना चुगता है।
बैल की पीठ पर बेरहमी से बेंत मत मारो।
मेरी पीठ पर उस का निशान उगता है।

पत्ते का पीला होना
पूरे वृक्ष का रोग है।

यह मात्र संयोग है
कि एक पत्ता पीला है, बाक़ी हरे हैं।
एक व्यक्ति पातक इसलिए करता है
कि सब के भीतर पाप के भाव भरे हैं।

जहाँ भी पुण्य की वेदी है,
मैं अगुरु का धुआँ हूँ,

मण्डप से झूलता हुआ
फूलों का वन्दनवार हूँ।

और जो भी पाप कर के लौटा है,
उस के पातक में मैं बराबर का हिस्सेदार हूँ।

एक उपकारी सब के गले का हार है।
और जिस ने मारा या जो मारा गया है
उन में से हर एक हत्यारा है,
हर एक हत्या का शिकार है।

## भगवान् के डाकिये

पक्षी और बादल,
ये भगवान् के डाकिये हैं,
जो एक महादेश से
दूसरे महादेश को जाते हैं।

हम तो समझ नहीं पाते हैं,
मगर उन की लायी चिट्ठियाँ
पेड़, पौधे, पानी और पहाड़
बाँचते हैं।

हम तो केवल यह आँकते हैं
कि एक देश की धरती
दूसरे देश को सुगन्ध भेजती है।
और वह सौरभ हवा में तैरते हुए
पक्षियों की पाँखों पर तिरता है।

और एक देश का भाप
दूसरे देश में पानी
बनकर गिरता है।

## कला

जो व्यक्ति लिखता है,
और जो व्यथा भोगता है,
उन दोनों के बीच
झीनी दीवार खड़ी करो।

मैं यह नहीं कहता
कि मेरी उम्र बड़ी करो।
पर जब तक जियूँ,
वीणा सुर में बोलती रहे।
वह मेरा ही नहीं,
सब का दर्द खोलती रहे।

और मैं अपनी सृष्टि में
उसी प्रकार छिपा रहूँ,
जैसे तुम अपनी
रचना में प्रच्छन्न हो।

ताप सब को महसूस हो,
मगर आग नहीं मिले।
कविता में कवि कहाँ छिपा है,
इस का सुराग़ नहीं मिले।

यह कलाकार की सच्ची स्थिति है।
और मैं ने इसे आज तक निभाया था।

लोग समझते रहे कि
मैं देश का दर्द गाता हूँ।
मगर दर्द मैं ने
अपना ही गाया था।

लेकिन, देखो, अब मेरा कितना बुरा हाल है?

लगता है, मैं कविता नहीं लिखता,
सरापा दर्द हुआ जाता हूँ।

दीवार उठाने में देर हो,
तो कोई चादर ही फेंको।
प्रभो, भरी सभा में
मैं बेपर्द हुआ जाता हूँ।

## मनसूबा

मैं अब भी इस आशा में हूँ
कि तुम कुछ कहोगे।
बात को आधे रास्ते में छोड़कर
चुप नहीं रहोगे।

मुझे तो अभी बहुत कुछ जानना है।
आकाश का विस्तार नापना है,
सागर की गहराई थाहनी है
और मरने से पहले
अपनेआप को पहचानना है।

ज़िन्दगी के थपेड़े तो खूब खाये,
मगर मनसूबे अभी मरे नहीं हैं।
पेड़ के सभी पत्ते गरचे हरे नहीं हैं,
मगर डाली में रस है।

और रस की यह धारा
क़ैद से छूटना चाहती है।
टहनी के भीतर बेचैनी है
शायद कोई कोंपल फूटना चाहती है।

मैं रेगिस्तान में खड़ा
रस से भरा पेड़ हूँ,
जी भरकर इस बार भी
फलना चाहता हूँ।

जिस रास्ते पर तुम मुझे यहाँ तक ले आये,
उस पर और भी आगे चलना चाहता हूँ।

मालिक, तुम्हारे इस दिये में
तेल अभी बाक़ी है।
अन्धकार को फाड़ने को
मैं अभी और जलूँगा।

तुम्हारी पताका
इस अध-मंज़िल पर
नहीं रुकेगी।
उसे उठाये हुए
पर्वत के शिखरों पर
मैं अभी और चलूँगा।

## गाँधी

देश में जिधर भी जाता हूँ,
उधर ही एक आह्वान सुनता हूँ।
"जड़ता को तोड़ने के लिए
भूकम्प लाओ।
घुप्प अँधेरे में फिर
अपनी मशाल जलाओ।
पूरे पहाड़ को हथेली पर उठाकर
पवनकुमार के समान तरजो।
कोई तूफ़ान उठाने को
कवि, गरजो, गरजो, गरजो!"

सोचता हूँ, मैं कब गरजा था?
जिसे लोग मेरा गर्जन समझते हैं,
वह असल में गाँधी का था,
उस आँधी का था, जिस ने हमें जन्म दिया था।

तब भी हम ने गाँधी के
तूफ़ान को ही देखा,
गाँधी को नहीं।

वे तूफ़ान और गर्जन के
पीछे बसते थे।
सच तो यह है
कि अपनी लीला में

तूफ़ान और गर्जन को
शामिल होते देख
वे हँसते थे।

तूफ़ान मोटी नहीं,
महीन आवाज़ से उठता है।
वह आवाज़
जो मोम के दीप के समान
एकान्त में जलती है,
और बाज़ नहीं,
कबूतर की चाल से चलती है।

गाँधी तूफ़ान के पिता
और बाज़ों के भी बाज़ थे।
क्योंकि वे नीरवता की आवाज़ थे।

## पुनर्जन्म

जन्म लेकर दुबारा न जनमो,
तो भीतर की कोठरी काली रहती है।
काग़ज़ चाहे जितना भी
चिकना लगाओ,
ज़िन्दगी की किताब
ख़ाली की ख़ाली रहती है।

शुक्र है कि इसी जीवन में
मैं अनेक बार जनमा
और अनेक बार मरा हूँ।

तब भी अगर मैं
ताज़ा और हरा हूँ,
तो कारण इस का यह है
कि मेरे हृदय में
राम की खींची हुई
अमृत की रेखा है।

मैं ने हरियाली पी है,
पहाड़ों की गरिमा का
ध्यान किया है,
बच्चे मुझे प्यारे रहे हैं
और वामाओं ने राह चलते हुए
मुझे प्रेम से देखा है।

पर्वत को देखते-देखते
आदमी का नया जन्म होता है।
और तट पर खड़े ध्यानी को
समुद्र नव जीवन देने में समर्थ है।

नर और नारी
जब एक दूसरे की दृष्टि में
समाते हैं,
उन का नया जन्म होता है।
पुनर्जन्म प्रेम का पहला अर्थ है।

पुनर्जन्म चाहे जितनी बार हो,
हमेशा जीवित रहने से
हमें डरना भी चाहिए।

दोस्ती, बन्धन और लगाव की भी
सीमा होती है।
अपने अतीत के प्रति
हर रोज़ हमें थोड़ा
मरना भी चाहिए।

## अवकाशवाली सभ्यता

मैं रात के अँधेरे में
सितारों की ओर देखता हूँ,
जिन की रोशनी भविष्य तक जाती है।

अनागत से मुझे यह खबर आती है
कि चाहे लाख बदल जाये,
मगर भारत भारत रहेगा।

जो ज्योति दुनिया में
बुझी जा रही है,
वह भारत के दाहिने करतल पर जलेगी।
यन्त्रों से थकी हुई धरती
उस रोशनी में चलेगी।

साबरमती, पाण्डिचेरी, तिरुवण्ण मलई
और दक्षिणेश्वर,
ये मानवता के आगामी
मूल्य-पीठ होंगे।

जब दुनिया झुलसने लगेगी,
शीतलता की धारा यहीं से जायेगी।

रेगिस्तान में दौड़ती हुई सन्ततियाँ
थकनेवाली हैं।
वे फिर पीपल की छाया में
लौट आयेंगी।

आदमी अत्यधिक सुखों के लोभ से ग्रस्त है।
यही लोभ उसे मारेगा।
मनुष्य और किसी से नहीं,
अपने आविष्कार से हारेगा।

गाँधी कहते थे,
अवकाश बुरा है।
आदमी को हर समय
किसी काम में लगाये रहो।
जब अवकाश बढ़ता है,
आदमी की आत्मा ऊँघने लगती है।
उचित है कि ज़्यादा समय
उसे करघे पर जगाये रहो।

अवकाशवाली सभ्यता
अब आने ही वाली है।
आदमी खायेगा, पियेगा
और मस्त रहेगा।
अभाव उसे और किसी चीज़ का नहीं,
केवल काम का होगा।
वह सुख तो भोगेगा,
मगर अवकाश से त्रस्त रहेगा।

दुनिया घूमकर
इस निश्चय पर पहुँचेगी
कि सारा भार विज्ञान पर डालना बुरा है।

आदमी को चाहिए कि वह
खुद भी कुछ काम करे।
हाँ, यह अच्छा है
कि काम से थका हुआ आदमी
आराम करे।

## सूखा पेड़

सूखा पेड़ ग़म की लकीर है।
उसे देखकर वैराग्य का
भाव जगता है।
उदासी को देखकर
आँखें उदास हो जाती हैं।
और मन कुछ सोचने लगता है।

मगर एक लता बौरायी हुई है,
इस सूखे पेड़ को घेरकर—
सिर से पाँव तक छायी हुई है।

बल्लरी पेड़ को ढँककर
अपना रूप दरसाती है,
पेड़ के जीवित होने का
भ्रम उपजाती है।

और यह भ्रम इतना प्रबल है
कि पक्षी उस की माया में फँस गये हैं,
पेड़ को जीवित जानकर
उस के कोटरों में बस गये हैं।

सूखा पेड़ लता के वेष्टन में खड़ा है।
यानी प्रेमी प्रिया के आलिंगन में
निर्जीव पड़ा है।

## शोक की सन्तान

हृदय छोटा हो,
तो शोक वहाँ नहीं समायेगा।
और दर्द दस्तक दिये बिना
दरवाज़े से लौट जायेगा।

टीस उसे उठती है,
जिस का भाग्य खुलता है।
वेदना गोद में उठाकर
सब को निहाल नहीं करती,
जिस का पुण्य प्रबल होता है,
वही अपने आँसुओं से धुलता है।

तुम तो नदी की धारा के साथ
दौड़ रहे हो।
उस सुख को कैसे समझोगे,
जो हमें नदी को देखकर मिलता है ?

और वह फूल
तुम्हें कैसे दिखाई देगा,
जो हमारी झिलमिल
अँधियाली में खिलता है ?

हम तुम्हारे लिए महल बनाते हैं।
तुम हमारी कुटिया को
देखकर जलते हो।

युगों से हमारा तुम्हारा
यही सम्बन्ध रहा है।
हम रास्ते में फूल बिछाते हैं,
तुम उन्हें मसलते हुए चलते हो।

दुनिया में चाहे जो भी निज़ाम आये,
तुम पानी की बाढ़ में से
सुखों को छान लोगे।
चाहे हिटलर ही
आसन पर क्यों न बैठ जाये,
तुम उसे अपना आराध्य
मान लोगे।

मगर हम ?
तुम जी रहे हो,
हम जीने की इच्छा को तोल रहे हैं।
आयु तेज़ी से भागी जाती है
और हम अँधेरे में
जीवन का अर्थ टटोल रहे हैं।

असल में हम कवि नहीं,
शोक की सन्तान हैं।
हम गीत नहीं बनाते,
पंक्तियों में वेदना के
शिशुओं को जनते हैं।
झरने का कलकल,
पत्तों का मर्मर
और फूलों की गुपचुप आवाज़,
ये ग़रीब की आह से बनते हैं।





**कविश्री रामधारीसिंह दिनकर**

मुंगेर ज़िले के सिमरिया ग्राम में 1908 में जनमे; 1932 में इतिहास में ऑनर्स के साथ बी.ए. किया; 1950 तक विहार राज्य सरकार में सब-रजिस्ट्रार और फिर सहायक जन-सम्पर्क निदेशक के पद पर रहे; 1952 से 1963 तक राज्य सभा के सदस्य थे, एक वर्ष के लगभग भागलपुर विश्वविद्यालय के उपकुलपति, और उसके बाद 1970 तक भारत सरकार के हिन्दी सलाहकार;

कवि के रूप में 1928 से सामने आये; 'रेणुका' और 'हुंकार' के प्रकाशन के बाद से तो हिन्दी काव्य-जगत में जो छाये तो छाते ही गये: और एक विद्रोही कवि के रूप में ही नहीं बल्कि 'उर्वशी' जैसे विशिष्ट महाकाव्य के सृजेता के रूप में भी; हिन्दी में एकमात्र इनका ही सृजन है जिसे 'दहकते अंगारों पर खेलते इन्द्रधनुषों' से उपमित किया गया; सब लगभग 60 कृतियां हैं जिनमें 30 से अधिक काव्यविधा की;

विभिन्न कृतियों के लिए विभिन्न पुरस्कार-सम्मान प्राप्त कर चुके हैं; भारत सरकार ने 'पद्मभूषण' उपाधि से सम्मानित किया; रूस, योरोप, चीन आदि अनेक देशों का भ्रमण किया हैं।



भारतीय ज्ञानपीठ

उद्देश्य

ज्ञान की विलुप्त, अनुपलब्ध
और अप्रकाशित सामग्री का
अनुसन्धान और प्रकाशन
तथा लोक-हितकारी
मौलिक साहित्य का निर्माण



संस्थापक
श्री शान्तिप्रसाद जैन
अध्यक्षा
श्रीमती रमा जैन

